मुझे नहीं देंगे, तौ मैं चित्तौर पर चढाईकर अपना अधिकार करलूंगा। इस पत्रको देखतेही भीमसिंहका तन बदन जल उठा, भीमसिंहने वह पत्र पढ़कर अपनी रानीको सुनाया पद्मिनीने हँसकर स्वामीको उसपत्रका यथोचित् उत्तर देनेके लिये कहा, भीमसिंहने अलाउद्दीनका निरादरकर विपरीत पत्र लिखा; अलाउद्दीन क्रोधमें भरगया और उसीसमय चित्तौरपर चढ़ाई की, चित्तौरकी बड़ीभारी सेनाने अलाउद्दीनके साथ घोर युद्ध किया, परन्तु अंतमें भीमसिंहही हारे; अलाउद्दीन जय प्राप्तकर महलमें पद्मिनीको ढूंढ़नेके लिये गया, परन्तु महलमें कहींभी रानीका पता न लगा तौ बड़ी चिन्ता करने लगा, उसने देखा कि, एक भयंकर चिता धू धू करके जलरही है, कोनेमें छिपकी हुई एक ओर पद्मिनी खड़ी अपना वस्त्र संभाल रहीहै जैसेही अलाउद्दीनने उसके पकड़नेको हाथ बढ़ाया कि, वैसेही पद्मिनी उस अग्निकी जलतीहुई चितामें कूद पड़ी। इस चरित्रको देखकर अलाउद्दीन बहुत दुःखी हुआ, और हताश हो अपने घरको चलागया।

हे बहन! पद्मिनीके पतिव्रतधर्मको धन्य है कि, जिसने मुसल्मानके हाथसे इसप्रकार अपने सतीत्वकी रक्षा की।

## लीलावती।

लीलावती भास्कराचार्यकी कन्या, गणित और ज्योतिषशास्त्रके जाननेमें पंडिता थी, फैजी नामक एक सभासदने दिल्लीके बादशाह अकबरके संतोषके अर्थ एक ब्राह्मणसे अपनेको ब्राह्मण बता संस्कृतभाषाको सीखकर इस भाषाके उत्तमरग्रंथों-

को पढ़ फारसीमें उनका अनुवाद किया। इनमें भास्कराचार्यकी लीलावती नामक कन्याने जिस ग्रंथका अनुवाद किया था उसमें लिखाहै कि, भास्कराचार्य वदर शहर निवासीहैं, यह लीलावतीही उनकी एकमात्र कन्या है। जन्मलग्न और नक्षत्रादिकी गणना करनेसे जाना जाताहै कि, वह पति पुत्र करके हीन होगी इससे उसके पिता सदा चिन्ता करते रहते कि, वैधव्य निवारणका कोई उपाय है या नहीं।

कन्याका विवाह समय आ पहुँचा। उन्होंने स्वयं ज्योतिष शास्त्र विचारकर ऐसी लग्न स्थिर करी कि, जिससे कन्या विवाह होने पर सधवा रहे और पुत्रवती हो। विवाहकी रात्रि में वहुतसे ब्राह्मण और पंडितोंके सामने कन्या और जमाई को एक जगह वैठालकर लग्नका समय निश्चय करनेके लिये जल भरेहुये एक पात्रके ऊपर छोटे छोटे छेदोंकी एक तोंवी रखकर कहा इस तोंवीके छेदोंमेंसे जल आकर भरपूर हो जभी जलमें डूव जायगी तभी मैं कन्याको दान करूंगा, तो मेरी कन्या विधवा नहीं होगी परन्तु कैसी आश्चर्यकी वातहै; जव लीलावती उसे देख रहीथी, उस समय अचानक उसके मुकुट मेंसे एक मोती टूटकर उस तोंवीमें गिरगया उसके गिरतेही तोंवीका छेद वंद होगया, उसीसमय लग्न टलगई। कन्याके पिता अत्यन्त विस्मित हुये और लग्नकी आशाको निष्फल देख कन्याका विवाह करदिया अंतमें लीलावती विधवा होगई इस प्रकारसे विधवा होकर वह समय विताने लगी। परंतु पंडितने प्रण किया कि, मैं उस कन्याको ज्योतिष विद्यामें ऐसा पंडित करूंगा कि, जिससे उसका नाम सर्वदा विद्यमान् रहै।

यह विचार कर उन्होंने कन्याको नानाभांतिके अंक और ज्योतिषशास्त्रकी शिक्षा दी और संस्कृतभाषामें एक अंकोंकी पुस्तक बनाकर उसके नामसे प्रचारित की, इस पुस्तकमें सर्व प्रकारके अंक सूत्र और उदाहरण भी हैं ।

लीलावती शुद्ध थी, इसीसे उसके पिता पुस्तके द्वारा ही उसका नाम विख्यात कर गये हैं, कुछ यही बात नहीं है, वरन् लीलावती भी स्वयं ज्योतिष शास्त्रकी जानने वाली थी, लीलावतीने एकवृक्षकी जड़के नीचे बैठकर ज्योतिष शास्त्रकी विद्याके बलसे थोड़ेही समयमेंही उस वृक्षकी शाखा और पत्तोंतकको गिनती करदी थी ।

हे बहन ! लीलावतीका नाम भारतवर्षमें आजतक विख्यात है, उसने पतिधर्म पालन करनेके लिये लिखनेमेंही अपना जीवन व्यतीत कियाथा ।

हे बहन ! अब मेरी परमेश्वरसे यही प्रार्थना है कि, इसके सुननेका ईश्वर तुझे फल दे यदि तू मेरे कहे अनुसार चलैगी तो तेरी बड़ी बड़ाई होगी ।




पुस्तक मिलनेका पता—खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस-मुंबई.